# Kumbh Mela, Prayagraj

Kumbh Mela (the festival of the sacred pitcher) is a religious pilgrimage that is celebrated four times over a course of 12 years. Kumbh Mela is anchored in Hindu mythology and is the largest public gathering and collective act of faith, anywhere in the world. The Mela draws tens of millions of pilgrims over the course of approximately 48 days to bathe at the sacred confluence of the Ganga, the Yamuna and the mystical Sarasvati. Primarily, this congregation includes ascetics, saints, sadhus, sadhvis, kalpvasis and pilgrims from all walks of life.

The origin of Kumbh Mela was transcribed by the 8th-century philosopher Shankara. The term 'Kumbh' comes from the root 'kumbhak' (the sacred pitcher of elixir of immortality). The founding myth of the Kumbh Mela points out to the Puranas. It recounts how Gods and demons fought over the sacred pitcher (Kumbh) of Amrit (nectar of immortality) called the Ratna of Samudra Manthan. It is widely believed that Lord Vishnu (disguised as the enchantress 'Mohini') whisked the Kumbh out of the grasp of the covetous demons who had tried to claim it. As he took it heavenwards, a few drops of the precious nectar fell on the four sacred sites we know as Haridwar, Ujjain, Nashik and Prayag. The flight and the following pursuit is said to have lasted twelve divine days which is equivalent to twelve human years and therefore, the Mela is celebrated every twelve years, staggered at each of the four sacred sites in this cycle. The corresponding rivers are believed to have turned into Amrit at the cosmic moment, giving pilgrims the chance to bathe in the essence of purity, auspiciousness and immortality.

There is a mention of 'Kumbh' and the bathing ritual associated with it in the Rig Veda. It speaks of the benefits of bathing at sangam during this period, elimination of negative influences and rejuvenation of mind and soul. Prayers for the 'Kumbh' are also expressed in Atharva Veda and Yajur Veda. The main bathing days this time are during Makar Sankranti, Paush Purnima, Mauni Amavasya, Basant Panchami, Maghi Purnima and Maha Shivratri.

Kumbh Mela got widespread recognition across geographies during the rule of King Harshvardhana (c.590-647 CE) as per historical evidences. Famous traveler Hsuan Tsang has prominently mentioned the grandeur of Kumbh Mela in his travelogue. The traveler's account also summarizes King Harsh's charities at the confluence of holy rivers where he gave gifts and donations to the scholars and sanyasis. King Harsh used to hold a great quinquennial assembly on the sands of the holy confluence at Prayag and would distribute all his possessions.

The geographical location of Kumbh Mela spans over four locations in India and the Mela site keeps rotating between one of the four pilgrimages on four sacred rivers as per astrological calculations. Each site's celebration is based on a distinct set of astrological positions of the Sun, the Moon and the Jupiter. The celebrations occur at the exact moment when these positions are fully occupied, as it is considered to be the holiest time.

The Kumbh Mela is an event that intrinsically encapsulates the science of astronomy, astrology, spirituality, ritualistic traditions and socio-cultural customs and practices, making it extremely rich in knowledge.

Pilgrims to the Kumbh Mela come from all sections of the society ranging from Sadhus (saints) and Naga Sadhus who practice 'sadhana' and keenly follow a strict path of spiritual discipline, to Hermits who leave their seclusion and come to visit the civilization only during the Kumbh Mela, to seekers of spirituality and to common people practising Hinduism.

During the Kumbh Mela, a number of ceremonies take place; the traditional procession of Akharas called 'Peshwai' on elephant backs, horses and chariots, the shining swords and rituals of Naga Sadhus during 'Shahi Snaan' and many other cultural activities that attract millions of pilgrims to attend the Kumbh Mela.

The Kumbh Mela at Prayagraj is widely considered as the most significant among all the Kumbh festivals held at other locations. It is considered as the source of light and knowledge. It is believed that Prajapati Brahma performed Ashvamedha Yajna at Dashashvamedha Ghat situated at the confluence of the Ganga and Yamuna and created the universe due to which, it is the most famous and significant among all other Kumbh festivals.

Apart from its primary bathing rituals, the social aspect of the festival also revolves around the various Yajnas, the chanting of Vedic Mantras, holy elucidations, traditional dances, devotional songs, programs based on mythical stories and prayers. Religious assemblies are held where doctrines are debated, standardized and conducted by renowned saints and sages. A prominent part of the festival is the act of donations to the poor and helpless, to the saints and to cows. Donations range from basic food and clothing to even precious metals.

Kumbh Mela at Prayagraj, is considered to be the "world's largest congregation of religious pilgrims". An estimated 120 million people visited Kumbh Mela in 2013 in Prayagraj over a two-month period, including over 30 million on a single day, on 10 February 2013 (the day of Mauni Amavasya). This year, the attendance is expected to hit a record high. Kumbh Mela has been inscribed on the UNESCO's Representative List of Intangible Cultural Heritage of Humanity. Uttar Pradesh Government has envisioned Kumbh Mela 2019 at Prayagraj as 'Divya Kumbh, Bhavya Kumbh'.

The welfare of all beings, sharing of noble thoughts and maintaining good relationships with all the beings across the world is the core message prevalent during the Kumbh festival. Kumbh has been spiritually uniting the people of India and across the world since time immemorial and will continue doing so for years to come.

Department of Posts is honoured and pleased to release Commemorative Postage Stamp on the historic occasion of Kumbh Mela, Prayagraj. In the design of First Day Cover "Samudra Manthan" is depicted which is an artistic impression to narrate the story of Kumbh Mela, Prayagraj.


**Credits:**

| | |
|---|---|
| Text | : Information available from Government sources |
| Stamps/ FDC/ Brochure/ Cancellation Cachet | : Shri Kamleshwar Singh |


भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

विवरणिका BROCHURE

# कुम्भ मेला, प्रयागराज

# Kumbh Mela, Prayagraj


विवरणिका BROCHURE

# कुम्भ मेला, प्रयागराज

कुम्भ मेला एक धार्मिक तीर्थयात्रा है, जिसका आयोजन 12 वर्ष की अवधि में चार बार किया जाता है। कुम्भ मेला हिंदू पौराणिक परम्परा का अभिन्न अंग है। यह मेला विश्वभर में आस्था की डोर में बंधे धार्मिक श्रद्धालुओं का विशालतम समागम है। कुम्भ में लाखों–लाख श्रद्धालु जुटते हैं और लगभग 48 दिनों के इस महापर्व के दौरान गंगा, यमुना और लुप्त हो चुकी सरस्वती की पवित्र संगम स्थली पर स्नान करते हैं। मुख्य तौर पर इस धार्मिक समागम में संन्यासी, संत, साधु, साध्वी, कल्पवासी और सभी वर्गों के तीर्थयात्री शामिल होते हैं।

कुम्भ मेले के आरंभ का उल्लेख 8वीं शताब्दी के दार्शनिक शंकर द्वारा किया गया है। 'कुम्भ' शब्द, मूल शब्द 'कुम्भक' से उद्धृत है, जिसका तात्पर्य अमृत कलश से है। कुम्भ मेले के आरंभ की कथा पुराणों में मिलती है। इसमें यह उल्लेख किया गया है कि किस प्रकार समुद्र मंथन का रत्न कहे जाने वाले अमृत कलश को लेकर देवताओं एवं असुरों में युद्ध हुआ था। मान्यता है कि असुर इस अमृत कलश अर्थात् कुम्भ को हथियाना चाहते थे। जब भगवान विष्णु (मायाविनी मोहिनी का रूप धारण कर) दुष्ट असुरों से कुम्भ को बचाते हुए इसे स्वर्ग की ओर ले जा रहे थे, तब रास्ते में इस अमृत की कुछ बूंदे हरिद्वार, उज्जैन, नासिक और प्रयाग की पवित्र स्थलों पर गिर गईं। भगवान विष्णु के इस प्रकार कलश लेकर भागने और असुरों द्वारा उनका पीछा किए जाने में कुल 12 दैवीय दिवस लगे। यह अवधि 12 मानव वर्षों के समतुल्य है। इसीलिए, कुम्भ मेले का आयोजन इस संपूर्ण समयचक्र के अनुसार, इन चार पवित्र स्थलों पर हर 12 वर्ष में किया जाता है। मान्यता है कि अमृत कलश की बूंदे गिरने से इन पवित्र स्थलों की नदियों का जल अमृत बन गया था और इस मेले के दौरान श्रद्धालुओं के लिए पवित्रता और अमरत्व के इस भाव में स्नान करने का मंगल संयोग बनता है।

'कुम्भ' और इस दौरान धार्मिक स्नान के इस अनुष्ठान का उल्लेख ऋग्वेद में मिलता है। इस श्लोक में बताया गया है कि कुम्भ की अवधि में संगम पर स्नान करने से किस प्रकार मनुष्य के नकारात्मक प्रभाव नष्ट हो जाते हैं और मन–मस्तिष्क एवं आत्मा में नव ऊर्जा का संचार हो जाता है। 'कुम्भ' के दौरान की जाने वाली पूजा–अर्चना का उल्लेख अथर्ववेद और यजुर्वेद में भी है। इस वर्ष कुम्भ में मुख्य स्नान मकर संक्रांति, पौष पूर्णिमा, मौनी अमावस्या, बसंत पंचमी, माघी पूर्णिमा और महाशिवरात्रि के दिन है।

ऐतिहासिक प्रमाणों के अनुसार सम्राट हर्षवर्द्धन (590–647 ई.) के शासनकाल के दौरान कुम्भ मेले को विश्वभर में व्यापक मान्यता मिली। प्रसिद्ध यात्री ह्वेन सांग ने अपने यात्रावृत्तांतों में कुम्भ मेले की भव्यता का सुंदर उल्लेख किया है। ह्वेन सांग ने यह भी उल्लेख किया है कि कुम्भ के पावन अवसर पर सम्राट हर्षवर्द्धन किस प्रकार उदार चित होकर इस संगम स्थली पर विद्वानों और संन्यासियों को उपहार और दान दक्षिणा देते थे। सम्राट हर्षवर्द्धन पांच वर्ष में एक बार प्रयाग में संगम के तट विशाल समागम का आयोजन भी करते थे और अपनी समस्त धन संपत्ति दान कर देते थे।

भौगोलिक रूप से कुम्भ का मेला भारत के चार स्थानों में लगता है और मेले का स्थान ज्योतिषीय गणना के अनुसार चार पवित्र नदियों पर स्थित चार तीर्थ स्थानों में से बारी–बारी से किसी एक पर आयोजित होता है। प्रत्येक स्थान पर इसका आयोजन सूर्य, चन्द्र और बृहस्पति की निश्चित ज्योतिषीय स्थिति पर आधारित है। जब पूर्णरूप से ये स्थितियां बन जाती हैं, ये आयोजन ठीक उसी समय होते हैं, क्योंकि यह समय सर्वाधिक पवित्र समय माना जाता है।

कुम्भ का मेला एक ऐसा उत्सव है जिसमें तात्विक रूप से खगोल–विज्ञान, ज्योतिष– विज्ञान, आध्यात्मिकता, धार्मिक परम्पराओं और सामाजिक–सांस्कृतिक रीति–रिवाजों का समावेश होता है जो इसे ज्ञान–गंगा में परिवर्तित कर देता है।

कुम्भ मेले में साधुओं (संतों) और नागा साधुओं से लेकर समाज के सभी वर्गों से तीर्थयात्री आते हैं, जो यहां आकर अपनी 'साधना' करते हैं और आध्यात्मिक अनुशासन के कठिन मार्ग का श्रद्धा के साथ अनुपालन करते हैं। संन्यासी अपना एकान्तवास छोड़ कर केवल कुम्भ मेले के दौरान ही संस्कृति–सभ्यता के दर्शन करते हैं, आध्यात्मिकता के जिज्ञासु यहां आकर अपनी जिज्ञासाओं को शांत करते हैं और हिन्दू धर्म को मानने वाले यहां आकर भक्ति भाव से गंगा में डुबकी लगाते हैं।

कुम्भ मेले के दौरान अनेक समारोह होते हैं। अखाड़ों की परम्परागत शोभायात्रा निकलती है, जिसे 'पेशवाई' कहा जाता है जिसमें वे हाथियों और घोड़ों पर सवार होकर तथा रथों में बैठकर आते हैं। 'शाही स्नान' के दौरान नागा साधुओं की चमकती हुई तलवारें और उनके धार्मिक अनुष्ठान तथा अन्य अनेक सांस्कृतिक कार्यकलाप, कुम्भ मेले में आने वाले लाखों तीर्थ यात्रियों को आकर्षित करते हैं।

प्रयागराज में आयोजित होने वाले कुम्भ मेले को अन्य स्थानों पर आयोजित होने वाले सभी कुम्भ मेलों में सर्वाधिक महत्वपूर्ण माना जाता है। इसे प्रकाश और ज्ञान के स्रोत के रूप में माना जाता है। ऐसा माना जाता है कि प्रजापति ब्रह्मा ने गंगा और यमुना के संगम तट पर स्थित दशाश्वमेध घाट पर अश्वमेध यज्ञ का आयोजन किया था और सृष्टि का निर्माण किया था। इसी कारण यह अन्य सभी कुम्भ मेलों में अत्यंत प्रसिद्ध और महत्वपूर्ण है।

स्नान की प्रमुख परम्परा के अलावा, इस मेले के सामाजिक पहलू भी हैं। मेले के दौरान यज्ञों, वैदिक मंत्रोंच्चार, पवित्र व्याख्यानों, पारंपरिक नृत्यों, भक्तिपूर्ण गीतों, पौराणिक कहानियों और प्रार्थनाओं पर आधारित विभिन्न कार्यक्रमों का आयोजन होता है। इस स्थान पर धार्मिक सभाएं आयोजित की जाती हैं जहां विख्यात संतों और महात्माओं द्वारा आर्थिक विषयों पर चर्चा की जाती है। गरीबों और असहायों, संतों और गायों को दान करने की परम्परा समारोह का मुख्य भाग है। दान की वस्तुओं में भोजन और वस्त्रों से लेकर कीमती धातुएं तक शामिल हैं।

प्रयागराज में आयोजित होने वाले कुम्भ मेले को "विश्व का सबसे बड़ा धार्मिक तीर्थ स्थल माना जाता है। प्रयागराज में 02 माह से अधिक की अवधि तक चले कुम्भ मेला, 2013 के दौरान अनुमानतः 12 करोड़ लोग आए। 10 फरवरी, 2013 (मौनी अमावस्या के दिन) को एक ही दिन में 3 करोड़ से अधिक लोग मेले में आए। इस वर्ष, श्रद्धालुओं की संख्या में पिछले सभी रिकॉर्ड पार होने की संभावना है। कुम्भ मेले को यूनेस्को की मानवता की अमूर्त सांस्कृतिक विरासत की प्रतिनिधि सूची में दर्ज किया गया है। उत्तर प्रदेश सरकार ने प्रयागराज कुम्भ मेला 2019 की संकल्पना 'दिव्य कुम्भ, भव्य कुम्भ' के रूप में की है। कुम्भ मेले का प्रमुख संदेश मनुष्य मात्र का कल्याण, अच्छे विचारों को बांटना और पूरे विश्व में सभी मनुष्यों के साथ मैत्रीपूर्ण संबंध बनाए रखना है। प्राचीन समय से कुम्भ आध्यात्मिक रूप से भारत और समस्त विश्व के लोगों को एकसूत्र में बांध रहा है और आने वाले वर्षों में भी यह ऐसा करता रहेगा।

डाक विभाग, कुम्भ मेला, प्रयागराज के एतिहासिक अवसर पर स्मारक डाक–टिकट जारी करते हुए गौरव और प्रसन्नता का अनुभव करता है। कुम्भ मेला, प्रयागराज की कथा उद्धृत करने के लिए प्रथम दिवस आवरण के डिजाइन में समुद्र मंथन की कलात्मक छाप को अंकित किया गया है।


## आभार:

| | |
|---|---|
| पाठ | : सरकारी स्रोतों से प्राप्त सूचना के आधार पर |
| डाक–टिकट/ प्रथम दिवस आवरण/ विवरणिका/ विरूपण मोहर | : श्री कमलेश्वर सिंह |


भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

## कुम्भ मेला, प्रयागराज
## Kumbh Mela, Prayagraj

### तकनीकी आंकड़े
### TECHNICAL DATA

| | |
|---|---|
| मूल्यवर्ग<br>Denomination | : 500 पैसा<br>: 500 p |
| मुद्रित डाक-टिकटें<br>Stamps Printed | : 610190<br>: 610190 |
| मुद्रण प्रक्रिया<br>Printing Process | : वेट ऑफसेट<br>: Wet Offset |
| मुद्रक<br>Printer | : प्रतिभूति मुद्रणालय, हैदराबाद<br>: Security Printing Press, Hyderabad |

*The philatelic items are available for sale at*
http://www.epostoffice.gov.in/PHILATELY_3D.html



मूल्य: ₹5.00